कोयले जलाते हैं, वे भी नाना प्रकार की अंगीठियें इसीलिये बनाते हैं, कि कोयलों की अग्नि, सुरक्षित रहती हुई अधिक समय तक बनीरहे।

यज्ञकुण्ड कई प्रकार के बनाये जा सकते हैं जैसे-( १ ) कूपवत्, गोलाकार। ( २ ) टीन के डब्बे की न्याईं, ऊपर नीचे से समचौरस। ( ३ ) सन्दूक अथवा पेटी की न्याईं लम्बा चौरस।

कूपाकार हवनकुण्ड बनाने में समिधा और सामग्री का जलना ठीक ठीक नहीं होसकता। टीन के डब्बे के आकार वाले में कोनों में सामग्री का जमाव हो जाने सेजलने की व्यवस्था ठीक नहीं रहसकती। सन्दूक के आकार के कुण्ड होने में आमने सामने के होता अग्नि के मध्य-भाग से अधिक निकट हो जावेंगे जिससे उनको अधिक ताप लगेगा। अब जो कि तालाब के आकार का हवनकुण्ड है वह सब से उपयोगी सिद्ध हुआ है। यह हवनकुण्ड चतुष्कोण इस प्रकार बनाना चाहिये कि उसका तल चारों ओर चार चार अंगुल का हो तो ऊपर को क्रमशः बढ़ते हुए चारों ओर सोलह सोलह अंगुल हो और गहराई अर्थात् तल से डोरी सीधी खड़ी की जावे तो वह सोलह अंगुल होनी चाहिये।

"संस्कारविधि" में एक लक्ष, दो लक्ष, पचास हज़ार, पच्चीस हज़ार, दश हज़ार, पांच हज़ार घृताहुतियें देने के हिसाब से विशेष परिमाण के हवनकुण्ड बनाने का विधान है। उस के आगे चल कर घृत मोहन-भोग अथवा खीर की आहुति देने की, दशा में उसके दुगने से कुछ अधिक हवनकुण्ड बनाने का विधान किया है, जितना कि केवल घृत आहुति के लिये चाहिये था। उदाहरणार्थ २५०० घृताहुतियां देनी हों तो उक्त नियमानुसार ऐसा हवनकुण्ड बनाना चाहिये जिसका तल सवा चार अङ्गुल और गहराई तथा ऊपर के चारों कोनों की लम्बाई पौन पौन हाथ हो। यदि इसके साथ मोहनभोग आदि की आहुति देनी हों, तो उस दशा में यदि पौन हाथ समचौरस का दूना किया जाय तो डेढ़ हाथ समचौरस होता है, किन्तु " संस्कारविधि " में दो हाथ गहरा चौड़ा समचौरस कुण्ड बनाने का विधान है, जिसका अभिप्राय यह है कि घृत और चरु की मिली हुई अवस्था में उसके दुगने से कुछ अधिक परिमाण का कुण्ड चाहिये, जो केवल घृताहुति के लिए बनाना था। नैमित्तिक यज्ञों के हवनकुण्डों की बनावट में जो पांच पांच अङ्गुल की मेखला यज्ञशाला की भूमि से ऊपर को बनाने को लिखा है, उसका प्रयोजन विशेष कर यज्ञकर्त्ता मनुष्यों को

आंच का अधिक ताप न लगना तथा हविष्य अन्न को भूमि पर गिरने से रोकना है कात्यायन गृह्यसूत्र में हविष्य अन्न की रक्षा के लिये यह मेखला बाहर की ओर बनाने का विधान है। दक्षिण तथा गुजरात देश में इसी प्रकार के हवनकुण्ड, जिनकी मेखला सीढ़ियों के समान बाहर को हो, देखने में आते हैं। इन मेखलाओं पर से गिरे हुए अन्न को आग में डाला जाता है।

## यज्ञसमिधा

जो लकड़ी जलने में अधिक धुआं और दुर्गन्धि न दे वही लकड़ी यज्ञसमिधा का काम उत्तम प्रकार से दे सकती है, जैसे–पलाश, शमी, पीपल, बड़, गूलड़, आम और बेल आदि।

अफ़गानिस्तान*, बिलोचिस्तान आदि देशों में बदाम की लकड़ी भी यज्ञसमिधा में उत्तम प्रकार से उपयोग में आसकती है। इङ्गलेण्ड आदि देशों में शाहवलूत ( oak ) की लकड़ी से काम ले सकते हैं। जर्मनी में लेवेण्डर तथा इटली में यूकेलिप्टिस की लकड़ी से भी काम लिया जा सकता है।

## होम के द्रव्य

( १ ) सुगन्धित—यथा कस्तूरी, केसर, अगर, तगर, श्वेत चन्दन, इलायची, जायफल, जावित्री, तुलसी, कपूर, कपूरकचरी, जटामांसी ( बालछड़ ), गूगल, कश्मीरी धूप, छलपुड़ी ( छाड़छबीला ), लवङ्ग, नागरमोथा आदि सुगन्धित पदार्थ होम द्रव्य के लिये प्रयोग में लाये जा सकते हैं।

**कस्तूरी** के विषय में जहांतक हमने आन्दोलन किया है उससे भी यही निश्चय हुआ है कि शिकारी लोग कस्तूरी-मृग को कस्तूरी लेने के लोभ से जान से मार देते हैं, इसलिये कस्तूरी का उपयोग हिंसापरक होने से उचित प्रतीत नहीं होता। धर्मवीर स्वर्गवासी श्रीयुत पं० लेखरामजी कहा करते थे कि जब कस्तूरी–मृग, मद को प्राप्त होता है तो उस समय कस्तूरी की गांठ को पत्थरों से रगड़ता है तो उससे बहुत कुछ कस्तूरी गिर जाती है और

* बड़ोदाराज्य के श्रीमन्त संपतराव साहेब प्रदत्त पुस्तकालय में एक पुस्तक में इस देश का पुराना नाम यवगहन स्थान है।

ऐसी गिरी हुई को लेने में कोई भी दोश नहीं। आशा है कि विचारशील आर्य्य-पुरुष इस विषय में विशेष आन्दोलन करते रहेंगे।

**केसर** एक समय जब कि मद्रास में प्लेग फल रहा था तो डाक्टर किङ्ग आई० एम० एस० ने हिन्दू विद्यार्थियों को उपदेश दिया था कि यदि तुम घी और केसर से हवन करो तो महामारी ( प्लेग ) का नाश हो सकता है।

अगर, तगर के विषय में कुछ वर्ष हुए कि "सिविल एण्ड मिलिटरी गजट" लाहौर में बङ्गाल के एक अंग्रेज़ विद्वान् के लेख निकले थे, जिनमें उसने दर्शाया था कि अगर, तगर की सुगन्धि से कई प्रकार के विषैले छोटे २ जन्तु वायु में रहने वाले दूर भाग जाते हैं, बड़ौदा प्राचीन संस्कृत पुस्तकों के अध्यक्षश्रीमान् पं० कृष्ण अनन्त शास्त्री सं० १६२१ में आसाम देश से एक पुस्तक अग्रु पत्र पर लिखा हुआ कई सौ वर्षों का लाए हैं, पुस्तक के पत्र तथा अक्षर कीट आदि से सुरक्षित हैं, यह इस बात का भारी प्रमाण है कि अग्रु ( अग्र ) के सुगन्धि से कीट जन्तु भागते हैं। दक्षिण देश में सर्वत्र अगरबत्ती का भारी प्रचार है।

**श्वेत चंदन** का तेल निकाल कर सूज़ाक तथा आतशक जैसे भयंकर रोग में उसके विष को निवारण करने के लिये, अमेरिका के कई डाक्टर तथा भारत के वैद्यादि उपयोग करते हैं। इसी प्रकार जटामांसी, जायफल, जावित्री, कर्पूरादि जहां सुगन्धित द्रव्य हैं वहां इनका धूम, वायु को शुद्ध करता है। बम्बई के प्रसिद्ध मासिक पत्र "सत्य" में तुलसी के मलेरिया नाशक होने के विषय में एक उत्तम लेख निकला है जिसमें दर्शाया गया है कि कई वर्ष हुए बम्बई में ऐंग्लो इण्डियन अधिकारी सर जार्ज वर्डवुड ने "टाइम्स" में एक पत्र लिख कर प्रगट किया था कि जब बम्बई में विक्टोरिया बाग़ तथा एलबर्ट संग्रहालय बनाया गया तब मज़दूर लोगों को मलेरिया ताप आने लगा जब बाग़ के चारों तरफ़ तुलसी बोने में आई तब शीघ्र ही मलेरिया नष्ट हो गया।

पंढरपुर में विठोबा के मन्दिर के आस पास की जगह की आरोग्यता का कारण यही है कि उसके चारों तरफ तुलसी का जङ्गल है। ( 'सत्य' मासिकपत्र जिल्द १ अङ्क ४ )

## दूसरे पुष्टिकारक पदार्थ

**घी, सुगन्धित पदार्थों की तीव्रता और रूखेपन को नाश करता है**

घृत, दूध, फल, कन्द, अन्न (चावल, गेहूं, उड़द, जौ) पुष्टिकारक पदार्थ हैं। सुगन्धित पदार्थ, यदि विना घृत के मिलाये, अग्नि में जलाये जायँ तो उनकी सुगन्धि में तीव्रता और रूखापन अधिक रहने से जुकाम (प्रतिश्याय) आदि रोग उत्पन्न हो सकते हैं। परन्तु जिस समय सुगन्धित पदार्थ, घृत से मिला हुआ जलाया जाता है, उस समय जुकाम आदि किसी प्रकार के रोग का भय नहीं रहता और सुगन्धि की तीव्रता मर्यादा के रूप में आजाती है, इसलिये शास्त्रों की आज्ञा है कि सामग्री विना घृत के मिलाये हवनकुण्ड में न डाली जाय।

**घी विषनाशक है**

घी का दूसरा अपूर्व गुण यह है, कि यह विषनाशक पदार्थ है जैसा कि सुश्रुत में लिखा है। प्लेग (ताऊन) का टीका निकालने वाले डाक्टर हेफकिन का वचन है कि "घी विषनाशक पदार्थ है यह हमने अनुभव किया है"*।

**घी अग्नि को प्रदीप्त करता है**

घृत अग्नि को प्रदीप्त करता है। घी में अग्नि के प्रदीप्त करने की जो भारी शक्ति है, वह सब जानते ही हैं।

जबतक अग्नि प्रज्वलित न की जाय, तब तक रोग-निवृत्ति का पूर्ण साधन नहीं बन सक्ती। मट्टी का तेल (केरोसिन आइल), सरसों अथवा तिल का तेल यह भी अग्नि प्रदीप्त करने के पदार्थ हैं, परन्तु यह घृत की अपेक्षा दुर्गन्धि वाले हैं, इसलिये, कभी भी हवन में जलाने योग्य नहीं। घी के अणु वर्षा वर्साने के अपूर्व साधन हैं। पानी और घी दो ऐसे पदार्थ हैं, कि जो सर्दी से जम जाते और गर्मी से पिघलते हैं, परन्तु पानी से भी बढ़कर घी में सर्दी से जम जाने का गुण अधिक है। सर्दी के दिनों में जब कि पानी नहीं जमता परन्तु घी जम जाता है। हवन में जब घी के अणु, सूक्ष्म होकर ऊपर चढ़ते हैं, तो वायु में डोलने वाले बादलों के तल के पास ही पहुंच कर स्वयं जम जाने से उनको जमाने और वर्साने का काम देते हैं। पश्चिमीय सायंसदां कहते हैं कि बादलों के नीचे का भाग (अर्थात् तल) में यदि कृत्रिम रीति से सर्दी पहुंचाई जा सके तो बादल बरस सकता है और इस

* Pioneer Press Allhabad की छपी हुई अंग्रेज़ी पुस्तक देखो–बोलानक प्लेग।

के लिये वह कई प्रकार के पदार्थ उपयोग में लाते हैं। घी में बादलों के निचले भाग में ठण्ड की जामन लगाने का अधिक गुण है, जैसा कि अभी लिख चुके हैं। इसलिये विशेष घृत का हवन करने से वर्षा होने में सहायता हो सक्ती है। इसका प्रयोजन यह नहीं है कि घृत के हवन से बादल बन जाते हैं, किन्तु हवन का घृत-धूम ( गैस ) जिस प्रकार माशा भर दही का जामन मनभर दूध को जमा सकता है उसी प्रकार बादलों में जामन का काम देता है। अनन्त हवन-कुण्डों के समान सूर्य की किरणों से समुद्र का जल बादलरूप में आता है।

कई लोग ऐसी आशङ्का करते हैं कि यदि हम हवन न करें तो क्या बादल न बनें और वर्षा न होगी। इसका उत्तर यह है कि वर्षा होने का कारण तो जल का सूक्ष्मरूप से ऊपर जाकर बादल बनना है। हमारा प्रयोजन यह है कि हवन में जो घी का मुख्य भाग है वह यदि ऐसी अवस्था में ऊपर पहुंचे जहां बादल किसी रूप में हों तो वह अपने जम जाने के स्वभाव को छोड़ नहीं सकता और जिस प्रकार पानी की भाप ऊपर जाकर ठंडी पाकर जम जाती है उसीप्रकार का अनुकूल गुण अथवा उसके शीघ्र जम जाने का गुण घी के सूक्ष्मरूप में रहेगा, जिससे वह वर्षा का सहायक हो सक्ता है। साधारण हवन का मुख्य प्रयोजन तो गृह के वायु की शुद्धि है। इष्टि आदि विशेष हवनयज्ञ जहां वायुमण्डल की भारी शुद्धि कर सक्ते हैं वहां वर्षा भी ज़रूर ला सक्ते हैं।

दूध, बादाम, केला, नासपाती, सेव, नारियल तथा नारियल का घृत, शकर-कन्दी, यह सर्व पुष्टिकारक पदार्थ हैं, इनके जलाने से जल और मिष्ट के अणु, वायु में फैल कर अनेक रोगों की निवृत्ति करते हुए पुष्टि देते हैं। कोई ऐसा फल जो कि खट्टा अथवा क्षारगुण वाला हो, वह हवन में नहीं डालना चाहिये, क्योंकि क्षार ( सोडा, सज्जी, नमकादि ) और खट्टी चीज़ों के जलाने से अनेक प्रकार के खांसी आदि रोग उत्पन्न होते हैं। अन्न भी घृतादि के समान पुष्टिकारक पदार्थ है इसीलिये विवाहसंस्कार में लाजा होम रक्खा है, जिसमें एक प्रकार से चावलों की खीलें घृत के साथ होम की जाती हैं। प्राय: संस्कारों में स्थाली-पाक जो बनाया जाता है उसमें खीर ( दूध में पके हुए चावल ) अथवा मोहनभोग ( हलुवा ), जो कि गेहूं के आटे, घी और शक्कर से बनता है, पुष्टिकारक होने से उपयोग में लाया जाता है। कभी २ याज्ञिक लोग यव ( जौ ) भी हवन में डाला करते हैं।

गेहूं, जौ, चावल और मोहनभोग, यह सब अन्न जब घी के साथ अथवा विना घी के आग पर भूने जाते हैं तो एक प्रकार की सुगन्धि देते हैं। इसलिये उत्तम उत्तम प्रकार के अन्न, जो पुष्टिकारक होने के अतिरिक्त सुगन्धित भी हों, हवन में डालने चाहियें।

## तीसरे मिष्ट पदार्थ

गुड़, शक्कर, शहद, छुहारे, दाख आदि हैं। सुगन्धित पदार्थों के साथ सृष्टि में मिठास रहता है। सुगन्धित पुष्पों पर मधुमक्खी फूलों के अन्दर मिठास के लेने को ही आती हैं। शर्करा ( शक्कर ), गुड़, खांड, मिश्री के जलने से मन्द मन्द सुगन्धि आती है। जब शक्कर खांड आदि के साथ घी भी जलता है, तो सुगन्धि और भी रोचक और उत्तम प्रकार की हो जाती है। अमेरिका के एक मासिक-पत्र * में एक विद्वान् ने लिखा था कि आग में शक्कर के जलाने से 'हे फीवर'† अर्थात् एक प्रकार के ज्वर का नाश होता है। छुहारे, खजूर, द्राक्षा आदि फल, जिनमें मिठास अधिक होती है वह, भी हवन में डाले जा सकते हैं।

## चतुर्थ रोगनाशक पदार्थ

गिलोय भारतवर्ष में "क्वीनाइन" का काम देती है। ज्वर के विष को नाश करती और शरीर को आरोग्यता देती है।

प्रोफ़ेसर मैक्समूलर साहब की किताब "फिज़ीकल रिलीजन" के पाठ से विदित होता है कि यवन-देश के तत्ववेत्ता प्लुटार्क ने आग को वायु-शोधक माना है। और इस पर उक्त प्रोफ़ेसर साहब लिखते हैं कि आग जलाने की रीति गत शताब्दी तक स्काटलैण्ड में पाई जाती थी। तथा आयरलैण्ड और दक्षिणी अमेरिका में महामारी के लिये अग्नि जलाने की प्रथा प्रचलित रह चुकी है। मैक्समूलर की पुस्तक के पाठ से सिद्ध होता है कि हवनयज्ञ का प्रचार एक समय सब भूमण्डल पर रह चुका है।

जापान और चीन में होम को घोम कहते हैं और मन्दिरों में सुगन्धित द्रव्य जलाते हैं। जर्मनी में लवेंडर की बत्ती जलाई जाती है। ईरान के पार्सी लोग हवनयज्ञ को हिन्दुओं की तरह उत्तमता से करते हैं।

---

* The Science Sifting. † Hay fever.

## हवन की उपयोगिता में मद्रास के सेनेटरी कमिश्नर का अपूर्व साक्ष्य

आर्य लोग जो हवन की आवश्यकता दर्शाते हैं, वहां पर एक प्रमाण यह भी देते हैं कि प्राणियों के मल मूत्र से दुर्गन्धि उठ कर वायु को अशुद्ध कर देती है। उस दुर्गन्धि को आग से दूर करने और आग के द्वारा सुगन्धि फैलाने के लिये जो कार्य किया जाता है वही हवनयज्ञ है। जो अंग्रेज़ी पुस्तक "व्यूवानिकप्लेग" नामी पायनियर प्रेस प्रयाग से निकली है उसमें लिखा है कि २५ मार्च सन् १८६८ को मद्रास यूनिवर्सिटी (विश्वविद्यालय) के ग्रेजुएट (बी० ए० आदि) विद्यार्थियों को जर्नल किङ्ग आई० एम० एस० सेनेटरी कमिश्नर मद्रास ने एक उपदेश दिया था, उस का सारांश हेनकिन साहेब ने "व्यूवानिकप्लेग" नामी पुस्तक में उनके ही शब्दों में लिखा है हम उस का अभिप्राय यहां पर लिखते हैं:-इस पुस्तक के पृष्ठ बाईस पर लिखा है कि साहिब कमिश्नर ने भगवती-पुराण (देवी-भागवत) का वर्णन करते हुए बतलाया है कि उसमें महामारी का वर्णन है, रोग की दशा में चूहों के गिरने का वर्णन है, और उस के दूर करने के लिये घी, चावल और केसर आदि के हवन का विधान है जिस को शान्तिहोम के नाम से पुकारा है। और अन्य कई बातें जैसे धूप-बत्ती का जलाना आदि भी लिखा है, उस पुराण के हवन की रीति को वर्णन करते हुए पुस्तक-निर्माता ने प्रकट किया है कि हवन की वर्तमान रीति मेडिकल सायंस के अनुकूल है और लिखा है कि हवन करना लाभदायक और बुद्धिमानी की बात है। इस पुस्तक की भूमिका डब्ल्यू एम० हैफकिन साहेब बम्बई वाले ने लिखी है; इस पुस्तक के पढ़ने से यह भी ज्ञात होता है कि फ्रांस देश में रूक्स महाशय ने जो टीका प्लेग का माद्दा निर्मित किया था वह अत्यन्त विषैला था, हैफकिन महाशय ने घी में मिलाने से उसका विष दूर कर दिया है। इससे सुश्रुत के कथन की पुष्टि डाक्टर हैफकिन की परीक्षा से हो गई कि घी विषनाशक है।

## बड़ौदा राज्य का एक प्रशंसायोग्य कार्य्य

बड़ौदा राज्य के सरकारी गज़ट (आज्ञापत्रिका) में श्रीमन्त महाराजा श्री सयाजी राव गायकवाड़ सेनाखासखेल शमशेर बहादुर के, हुक्म तथा राज्य के सुयोग्य डाक्टरों की सम्मति द्वारा नीम के पत्तों की धूनी के लाभों पर प्रजा का ध्यान दिलाया गया है। इसकी धूनी, रोग तथा मच्छर आदि को दूर करनेवाली है। हवन में इसके पत्ते इसलिये नहीं डालते कि इस का धुआं कड़ुवा होता है।

मीठा भात, खीर, लड्डू, मोहनभोग यह पदार्थ जो हवन के लिये बनाये जाते हैं इन को "परिभाषा" में स्थालीपाक कहते हैं। इसके बनाने में प्रथम इस बात पर ध्यान दिलाया गया है, कि चावल, आटा, घी, शक्कर आदि पदार्थों को भलीभांति उजाले में देख लेना चाहिये, ताकि किसी प्रकार का जीता वा मरा हुआ जन्तु अथवा कंकर आदि अनिष्ट पदार्थ रह न जाय और चलनी आदि से छानने, धोने, सुखाने, तपाने आदि अनेक प्रकार की यथायोग्य क्रियाओं से शुद्ध कर फिर मोहनभोग इनसे बनाना चाहिये।

दो सेर आटे में, घी एक सेर, मीठा दो सेर, जल चार सेर, केसर एक माशा, जायफल एक माशा, जावित्री एक माशा डालनी चाहिये। सेर भर दूध की खीर बनाने के लिये चावल एक छटांक, मीठा डेढ़ छटांक, इलायची तीन माशे होनी चाहिये।

एक सेर बेसन अथवा आटे के लड्डू बनाने के लिये सेर भर घी, छः माशे इलायची, मीठा चौदह छटांक होना चाहिये। मीठे भात के लिये जितने चावल हों उतना ही मीठा डालना चाहिये।

'संस्कारविधि' में स्थालीपाक शीर्षक के नीचे जो मन्त्र दिया है उस में से "ओ३म् देवस्त्वा सविता पुनातु" इतना भाग यजुर्वेद अ० १। मं० ३ का है। और शेष जैसा कि महात्मा नारायण-भक्त छोटा उदयपुर-निवासी ने दर्शाया है वह यजु० अ० १। मं० ३१ में है।

इस मन्त्र में बतलाया है कि सूर्य पदार्थों को पवित्र करता है और यज्ञ के पदार्थों में कोई छिद्र अर्थात् अनिष्ट पदार्थ न रह जाय। इसलिये सूर्य की रश्मियों में अर्थात् उजाले में पदार्थों को देख भाल तथा शुद्ध कर लेना चाहिए। रात को अथवा अन्धकार में पूरी शुद्धि नहीं हो सकती।

जिस वस्तु को शुद्ध करना हो उसको कुछ काल धूप में अवश्य डाल दें, क्योंकि सूर्यरश्मि अदृष्य विषैले कृमियों को नष्ट करती हैं।

"अग्नये त्वा जुष्टं निर्वपामि" यह विधि चरु बनाने की है, इसका अर्थ यह है कि अग्नि के लिये तुझको प्रीति से डालता हूं। इसका अभिप्राय यह है कि अग्निहोत्र के लिये, जो सामग्री तैयार की जाय, वह बेगार काटने की तरह न हो, किन्तु मन लगा कर उस सामग्री को उचित परिमाण में शुद्ध करके डालनी

चाहिये । 'अग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि' अर्थात् तुझ अग्नि के लिये प्रीतिपूर्वक छोड़ता हूं अर्थात् जिस समय आग के ऊपर बर्त्तन में पकने के लिये स्थालीपाक डाला जाय उस समय भी मन लगा कर पाकविधि को पूर्ण करना चाहिये।

## यज्ञपात्र–व्याख्या ।

यज्ञपात्र चांदी अथवा काष्ठ के बनाने को संस्कारविधि में लिखा है। उपयोग में काष्ठ के अधिक उत्तम और सस्ते हो सक्ते हैं। इन पात्रों के नाम, प्रकार परिमाण और काष्ठादि की जाति पर विचार करने से प्रतीत होता है कि प्राचीन आर्य्य लोग वनस्पतिशास्त्र और शिल्पक्रिया में कैसे निपुण थे? एक स्थल पर ऋत्विजों के वरण के लिये सोने के कुण्डल ( वाले ) और अंगूठी देने का विधान है इससे पाया जाता है कि उस समय पुरोहित लोग कुण्डल और अंगूठी धारण करते होंगे जो कि यथासमय वे इस को बेच कर अन्य उपयोगी पदार्थ लेते हों।

यजमान और उसकी पत्नी के लिये रेशम के वस्त्र का विधान होने से स्त्रियों को यज्ञ का अधिकार था, यह सिद्ध है। रेशमी वस्त्र के यज्ञ समय में दो लाभ प्रतीत होते हैं—

( १ ) यह कि कहीं दैवयोग से आग लग जाय तो उससे बहुत बचाव हो सके क्योंकि रेशम और ऊन के बने हुए वस्त्रों का यह गुण है कि उन में आग थोड़ी जगह में जलकर बुझ जाती है और अधिक नहीं बढ़ती।

( २ ) यह कि गर्मी की ऋतु में रेशमी वस्त्र धारण करने से पसीना अधिक नहीं आता। रेशम कई प्रकार से बनाया जाता है। एक प्रकार ऐसा है कि जिस में कीड़े मारे न जाएँ और प्राप्त हो सके, परन्तु आज कल लोभी लोग कीड़ों को प्रायः मार ही देते हैं। आज कल तो शाल आदि ऊनी वस्त्र का रेशम के स्थान में उपयोग करना ठीक है। ऊनी वस्त्र को भी रेशमी वस्त्र के समान शीघ्र आग नहीं लगती। रेलगाड़ी चलाने वाले ऊनी रूमाल इसीलिये रखते हैं।

यज्ञपात्रों की सूची देखकर कई लोग कह देते हैं, कि यज्ञ करने के लिये इतना जगड्वाल कौन करे, परन्तु यह उनकी भूल है। वे दफ़्तर बनाने के लिये कुर्सियें, मेजें, अल्मारियें, दरियें, सन्दूक, दवात, कलम, कागज़, पेपरवेट, रजिस्टर (पत्रक), फाइल (तार), घड़ी, केलेंडर, चिक, पंखा, रग आदि अनेक पदार्थों को कभी जगडवाल नहीं कहेंगे, जहां कि उनको बैठ

कर लिखने का काम करना है। जब लिखने के काम के लिये एक कमरा और इतनी सामग्री की आवश्यकता है तो हवन करने के लिये यज्ञशाला और यज्ञ-पात्रों की क्या आवश्यकता नहीं ?

### ऋत्विग्वरण व्याख्या

यजमान ऋत्विज् को काम करने के लिये और अपने आसन ( सीट ) पर बैठने के लिये प्रार्थना करे। आज कल भी सभ्य-संसार में कोई सभा समाज हो तो वहां सभापति को आसन ग्रहण करने इत्यादि के लिये प्रार्थना की जाती है और सभापति उसका उत्तर स्वीकृति में देता है। यहां भी यजमान और ऋत्विज् को वैसे ही कार्य्य करने के लिये विधान है। आगे चल कर होता, अध्वर्यु, उद्-गाता और ब्रह्मा का आसन वेदी के चारों ओर लगाने का विधान है अर्थात् होता का आसन पूर्वमुख हो, अध्वर्यु का दक्षिण मुख, उद्गाता का पश्चिम मुख और ब्रह्मा का उत्तर मुख। शङ्का करने वाला कह सकता है कि इन आसनों का क्रम बदला जाय तो क्या दोष है ? इसके उत्तर में हम कहेंगे, कि जो क्रम आप निश्चय करेंगे उस पर भी यह शङ्का की जा सकती है, कि वह क्रम बदला जाय तो क्या दोष है ? अन्त को अव्यवस्था हो जायगी। व्यवस्था को और उपयोगिता को दृष्टि में रख कर ऐसे आसनों का क्रम कार्य्यसिद्धि के लिये निश्चय किया गया है।

आगे तीन मन्त्रों से आचमन करने का विधान है। यूरोप आदि देशों में यह रीति है, कि जब कोई वक्ता कोई विशेष बोलने का काम करने लगता है तो उसकी मेज पर पानी का गिलास, किसी समय पर पीने के लिये रख दिया जाता है, जो कि उसको आचमन का काम देता है। पुराने आर्य्य लोगों ने वेदपाठ इत्यादि के आ-रम्भ से पूर्व ही आचमन करना कण्ठ–कोमलता आदि के लिये नियत किया था और बीच बीच में कई बार किसी क्रिया का कोई अङ्ग समाप्त कर लेने पर भी वह आचमन करते थे।

आचमन के पहिले मन्त्र में, जल को अमृत और प्राणों का आधार बतलाया गया है। इस बात को स्मरण में रखने और तदनुसार आचरण करने से कितने शारीरिक रोग नष्ट हो सकते हैं ? कितना रुपया और श्रम लोगों को इस बात के समझाने पर लगता है कि लोग गन्दे कूओं, सड़े हुए तालाबों और खराब नदियों

का पानी, जो विषरूप है, उपयोग में न लावें। जल को अमृत दशा में रखने के लिये कई स्थलों में नल भी जारी किये जाते हैं। जिन नलों में कूओं अथवा तालावों का पानी आता है। यदि वे कूप और तालाव अमृत जल से भरपूर नहीं हैं तो नल का भी पानी क्या कर सकता है? पुराने समय में खुले जङ्गल में किसी बाग़ अथवा स्वच्छ स्थान में पीने के कूप खोदे जाते थे और उनको स्वच्छ रखना धर्म का अङ्ग समझा जाता था। आज स्वच्छता का भाव विद्याहीन होने से नष्ट हो रहा और पानी अमृत के स्थान में विष बन रहा है। स्वच्छ अथवा निर्मल जल की महिमा को नित्यप्रति स्मरण कराने के लिए आचमन का यह पहिला मन्त्र पढ़ा जाता था। शुक्रनीति में राजा के कोट (क़िला) में नल का होना दर्शाया गया है। नगरों और ग्रामों की प्रजा के लिये हमारे विचार में कूप-जल बहुत उत्तम है, इसके दो कारण हैं—एक तो यह कि गरमियों में कूप-जल ठंडा और सरदियों में गरम होता है, जो पीने और स्नान के लिये बहुत लाभदायक है। नल के जल को ऐसा करने के लिये कोलों और वरफ का ख़र्च उठाना पड़ता है। दूसरे कूप में क्षारपदार्थ रहते हैं। जो सोडावाटर का काम देते हैं।

दूसरे आचमन मन्त्र में जल को निश्चित रीति से पोषक कहा गया है। आज लोग शराब आदि पदार्थों को पौष्टिक समझते हुए निर्मल जल का महत्त्व भूल गये हैं, किन्तु जिस समय आर्य्य लोगों को नित्यप्रति स्मरण कराया जाता था कि जल पौष्टिक वस्तु है तो उस समय मद्यपान आदि का प्रचार देश में न था। जापानी लोग पीने के जल पर बहुत ध्यान देते हैं। और कहा जाता है कि उनके शारीरिक बल का एक मुख्य कारण निर्मल जल भी है।

तीसरे आचमन मन्त्र में बताया है कि शारीरिक पुष्टि का उद्देश्य सत्यप्राप्ति और शुभ कामों के करने से कीर्ति और धर्म्मानुकूल धनप्राप्ति है। सत्य और उत्तम कर्मद्वारा धनप्राप्ति की यत्न करने कराने वालों के लिए भारी आवश्यकता है इसको बार बार स्मरण कराया जाता था।

आगे सात मन्त्रों से जल द्वारा अङ्गस्पर्श करने का विधान है। रात को कोई मनुष्य गाढ़निद्रा में सो रहा हो तो उसके सामने कितने दीपक किये जावें और कितनी ही आवाजें दी जायँ, तो भी उसका उठना कठिन है, परन्तु आप जल के छींटे बिन बोले उसके किसी अङ्ग पर डाल दीजिये, तुरन्त ही

...ा होगा। इससे सिद्ध हुआ कि आलस्यनिवृत्ति के लिये जल बड़ा उपयोगी ... करने वाले आलस्यतन्द्रा आदि दोषों से ग्रस्त न हो जायँ, इसलिये जल ... छिड़कने की आवश्यकता है। जल रुधिर के कोप को शान्त करता है। जिस ...रुष को क्रोध चढ़ रहा हो उसको ज़रा हाथ मुंह धुला वा जल पिला दीजिये फिर देखिये कि क्रोध कहांतक शांत होता है। इसलिये न केवल आलस्य, किन्तु नाना अङ्गों में शान्ति-संचार के लिये भी जल छिड़का जाता है। बौद्ध लोगों ने जल मार्जन की यह रीति उत्तम बतलाई है और उनके अनुयायी ईसाई लोगों ने शिरोमार्जन अथवा बपतिस्मा को धर्म का अङ्ग ठहराया है।

मार्जन के पहिले मन्त्र में मुख तथा वाक् इन्द्रिय को आरोग्य रखने की स्मरण-रूपी प्रार्थना है। दूसरे में घ्राण इन्द्रिय, तीसरे में नेत्र तथा चक्षु इन्द्रिय, चौथे में दोनों कान तथा श्रवण इन्द्रिय, पांचवें में दोनों भुजायें तथा बल शक्ति, छठे में दोनों जङ्घाएं तथा वेग पराक्रम, सातवें में सारी देह और उसके सब अवयव।

आजकल लोग उपहास करते हैं कि पुराने आर्य्य केवल मृत्यु का ही चिन्तन करते थे। शरीर उन्नति के शत्रु थे। परन्तु इन सात मन्त्रों को नित्यप्रति स्मरण करने वाले आर्य कहांतक शारीरिक उन्नति के महत्व को समझे हुए थे, ... पर अधिक लेख करने की आवश्यकता नहीं। आज कल स्कूलों में सैनेटरी ... पढ़ने वाले स्वच्छ जल और आरोग्यता के नियमों को कुछ समझते हैं, ...पुराने समय में यह दश मन्त्र हाईजीन के मुख्य सिद्धान्तों का काम देते थे। ...सिक शक्ति पर किताबें लिखने वाले अमरीका आदि देशों में बतलाते हैं कि ...मनुष्य रोगी है और वह ऐसी इच्छा नित्यप्रति करे कि मेरे अमुक अंग में रोग न ... तो उसकी इच्छा शक्ति इस प्रकार के अभ्यास से बहुत प्रबल हो जावेगी और वह उन साधनों को उपयोग में ला सकेगा जिससे स्वस्थ रह सकता है। प्रार्थना का वह लोग एक बड़ा फल मानसिक शक्ति को प्रबल करना मानते हैं। परन्तु इन सात मन्त्रों में न केवल शारीरिक उन्नति के महत्व का ही स्मरण कराया गया है किन्तु ...च्छा शक्ति को प्रबल करने का मानो अभ्यास करा रहे हैं। प्रार्थना कराने का फल ...िक बल की प्राप्ति है। और इसीलिये वेदों में प्रार्थना की शैली प्रायः बहुतसे ...ों देखने में आती है। कई मत ऐसे हैं जो प्रार्थना से अन्तःकरण की शुद्धि के अतिरिक्त, कृतपाप निवृत्ति भी मानते हैं। पुराने आर्य प्रार्थना, उपासना आदि से अन्तःकरण की पवित्रता और उसमें बलप्राप्ति होना मानते चले आये हैं *।

* वैदिक प्रार्थना वास्तव में शुभ इच्छा है। इसके लिये देखो सत्यार्थप्रकाश स० ७ तथा

५

समिधाचयन व्याख्या

"ओ३म् भूर्भुवः स्वः" यह नाम परमात्मा के हैं। इनका उच्चारण करके द्विज के घर से अग्नि लाने अथवा घृत दीपक जला उससे अग्नि प्रज्वलित करने का विधान है। पुराने समय में द्विजों के घर में गार्हपत्य अग्नि पारसियों की अग्यारी की तरह सदैव जागृत रहती थी। गुण कर्म्म से जो शूद्र होते थे वे इस अग्नि को जागृत नहीं रख सकते थे और न अब कोई गुण कर्म्म से बना हुआ शूद्र उतने कर्त्तव्य पालन कर सकता है जितना कि द्विज।

दूसरी विधि, घृत का दीपक जला कर अग्नि जलाने की कही गई है।

केरोसिन-ऑयल, कोलगेस आदि के दीपक, घृत-दीपक की अपेक्षा अधिक दुर्गन्धि वाले होते हैं, इसलिये हवनकुण्ड के समीप इनका जलाना ठीक नहीं, मोमबत्ती में दुर्गन्धि नहीं होती परन्तु मोमबत्तियें चर्बी से बनाई जाती हैं और चर्बी विना हिंसा के प्राप्त नहीं होती। जहां घृत न मिल सके वहां नारियल का घृत उपयोग में ला सकते हैं, जैसे कि बंगाल, दक्षिण तथा गुजरात में नारियल के घृत के दीपक जलाते हैं। यह तो आपत्काल की बात रही, सदैव घृत का ही दीपक जलाना नारियल के घृत से अधिक लाभदायक है। ऐसे दीपक आजकल मिलते हैं जिनमें मीठा तैल जल सकता है।

आगे जिस मन्त्र को पढ़ कर अग्नि रखने को कहा है उस मन्त्र में ... के गुणों का विधान है। दूसरे मन्त्र को पढ़ कर व्यजन (पंखे) से अग्नि ... करने को कहा है उस मन्त्र में अग्नि के वैसे ही उत्तम गुणों का विशेष विधान अर्थात् बतलाया गया है कि हे अग्ने! तू भली प्रकार प्रकाशित हो। इससे पाया जाता है कि प्रचण्ड जलती हुई, आग में हवन करने की आज्ञा है और किसी प्रकार की बुझी हुई अथवा मन्द अग्नि में हवन करने का निषेध है। डाक्टर भगतराम साहनी एम० डी० कश्मीर वाले ने जो प्लेग-निवारक अंगीठी बनाई थी उसका मूल आधार यही नियम था कि अग्नि की ज्वाला बहुत प्रचण्डरूप धारण कर सके, क्योंकि प्रचण्ड अग्नि में ही मलिन वायु को गरम करके दूर भगाने की शक्ति अधिक रहती है। इस मन्त्र में अग्नि के सहित घरों में रहने का विधान होने से पुराने आर्य्यों ने अग्नि को सदैव घर में जागृत रखने के उपाय किये थे।

हमारी ब्रह्मयज्ञ नामी हिन्दी पुस्तक, जिसके उर्दू, गुजराती तथा बंगाली अनुवाद हो चुके हैं। आपके संस्कृत कोष में प्रार्थना का अर्थ इच्छा भी है।

अगले मन्त्र में, जिससे पहिली समिधा अग्नि में दी जाती है, बतलाया गया है कि अग्नि काष्ठ आदि द्वारा ही प्रचंड हो सकती है। और यह प्रचण्ड अग्नि पुत्र आदिकों के रोगों, पशुओं के रोगों और वीर्य्य के रोगों को दूर करने से उनकी वृद्धि का तथा वृष्टि द्वारा अन्नवृद्धि का भी कारण है। इसी मन्त्र के शेष भाग में यज्ञ की अग्नि, जो परोपकार का साधन है, उसके निमित्त आहुति देने तथा स्वार्थपरित्याग का विधान है, जैसे यह कहते हुए कि यह आहुति अग्नि के लिये है मेरे लिये नहीं। यदि हवन करने से वर्षा सब के घरों पर पड़ेगी तो उसके घर में भी, जो "होता" है, वर्षा ज़रूर पड़ेगी अर्थात् सर्वोपकार अथवा परोपकार के अन्दर अपना भला भी हो जाता है, किन्तु स्थूलदर्शी मनुष्य औरों के उपकार के अन्तर्गत अपना उपकार न समझने के स्थान में केवल अपने उपकार के लिये ही प्रार्थना वा काम करता है जिससे अपना उपकार भी पूर्ण रीति से सिद्ध नहीं कर सकता औरों का तो करना ही क्या है। सामाजिक उन्नति का यही एक नियम है कि सब के उपकार में अपना उपकार ध्यान करे। ईश्वरीय नियमों से उस का उपकार हुए विना नहीं रहेगा। इस उत्तम उपदेश को मन में दृढ़ करने के लिये इस प्रकार के वाक्य उच्चारण कराने का पुराने समय में अभ्यास डाला जाता था और तभी तो आर्य्य लोग परोपकारी होते थे।

आगे के दो मन्त्रों से दूसरी आहुति देने का विधान है। वादी कह सकता है कि यदि एक मन्त्र से दूसरी आहुति दी जाती तो क्या हानि थी? इसके उत्तर में हम कहेंगे कि कुछ विश्राम लेकर दूसरी आहुति डालने के लिये, एक के स्थान में दो मन्त्र पढ़ने का विधान किया गया है ताकि पहिला काष्ठ, जो डाला था वह, भली प्रकार जल जाय और धूआं न होवे पावे। हम रोज़ देखते हैं, कि जिस वक्त चूल्हे में पहिले अग्नि प्रदीप्त करने के लिये बत्ती प्रवेश की जाती है तो ज़रा ठहरना पड़ता है पूर्व इसके कि अधिक ईंधन उन के निकट लाया जावे। उसी भाव को अर्थात् ज़रा थम कर दूसरी समिधा डालने के लिये दो मन्त्र पढ़ने का विधान किया गया है। इन दो मन्त्रों में समिधा के साथ घृत डालने का विधान है, क्योंकि घृत अग्नि को प्रचण्ड करने का परमसाधन है।

अगले एक मन्त्र से तीसरी समिधा अग्नि में छोड़ने का विधान है और उस मन्त्र में भी अग्नि को भली प्रकार प्रचण्ड करने की ताकीद है।

इन तीन समिधाओं के पीछे पांच आहुति घृत की अथवा मोहनभोग आदि सामग्री की देने को लिखा है। इन पांच घृत-आहुतियों का उद्देश्य यह है कि अग्नि पूर्णरूप से जल उठे और वेदी में रक्खी हुई समिधाएँ भली प्रकार जलने लगें। इसके पीछे वेदी के चारों तरफ़ पानी छिड़कने अथवा बनी हुई नालियों में पानी भरने का विधान है। प्रश्न हो सकता है कि पहिले ही पानी क्यों न छिड़क लिया? इसका उत्तर यह है कि यदि कुण्ड के अन्दर कोई जन्तु लकड़ियों से निकल कर, छिप कर बैठ रहा है तो वह प्रचण्ड अग्नि होने पर कुण्ड से बाहर स्वाभाविक भागने की चेष्टा करेगा। कई बार देखने में भी आया है कि पांच घृत आहुतियों के समाप्त होने से पहिले कोई न कोई जन्तु गर्मी से घबड़ा कर कुण्ड के बाहर को भाग निकलता है। जब वह भाग निकला अर्थात् जब पांच आहुतियें पूर्ण होगईं और अग्नि पूर्णरूप से जल उठी तो फिर वह अन्दर छिपा हुआ रह नहीं सकता। इसलिये पांच घृत आहु-तियों के पश्चात् अर्थात् जन्तु को भाग जाने के लिये लग भग पांच मिनट का अवकाश दिया जाता है और फिर ज्यों ही कि जन्तु भाग जाय अथवा पंच घृत आहुति समाप्त हो जायँ तो उसको अथवा अन्य किसी जन्तु को अग्नि की तरफ़ से आने से बचाने के लिये चारों तरफ़ से पानी छिड़कने वा पानी की छोटी सी नाली भर दी जाती है। चार मन्त्र जिनको पढ़ कर चारों तरफ़ जल छोड़ा जाता है, उन पहिले तीनों में ईश्वर की अदिति, अनुमति और सरस्वति आदि नामों से प्रार्थना करते हुए अहिंसाव्रत धारण करने का विधान है।

चौथे मन्त्र में सविता नाम परमात्मा का लेकर प्रार्थना की गई है, कि तीन वस्तुएं हम को यज्ञ की रक्षा के निमित्त सदा प्राप्त होती रहें—(१) यज्ञपति अर्थात् क्षत्रिय आदि सुप्रबन्धकर्त्ता लोग। (२) दूसरे पवित्रबुद्धि अर्थात् छल कपट से रहित सत्य ज्ञान। (३) वाणी की मधुरता अर्थात् प्रियभाषण।

आगे बतलाया है कि "आघारावाज्याहुति" उन आहुतियों को कहते हैं कि जो कुण्ड के उत्तर और दक्षिण भाग में दी जाती हैं।

कुण्ड के मध्यमें जो आहुतियां दी जाती हैं उनको "आज्यभागाहुति" कहते हैं।

यह जो लिखा है कि स्रुवे को अँगूठा, मध्यमा (तीसरी अँगुली), अनामिका (चौथी अँगुली) इन से पकड़ कर घृत की आहुति दे; यह इसलिये कि ऐसी

दशा में जो चीज़ पकड़ी जायगी वह दृढ़ता से पकड़ी न रहेगी, किन्तु ढीली अवस्था में होगी। ऐसे पकड़ने को ढीला पकड़ना हम कह सकते हैं और इसलिये स्रुवे को इस प्रकार पकड़ने का विधान किया गया है, कि घृत को अग्नि में छोड़ना है और छोड़ने में सरलता हो।

**दिक्विशेष** उत्तर भाग में आहुति अग्नि तत्व की वृद्धि के लिये और दक्षिण भाग में आहुति जल की शुद्धि के लिये देने का विधान है। यूरोप के विद्वान् मानते हैं कि उत्तर और पूर्व दोनों अग्निप्रधान दिशाएँ हैं और दक्षिण तथा पश्चिम ऐसी दिशाएँ हैं जो अग्निप्रधान नहीं हैं। उक्त आहुति में जो उत्तर दिशा को दी जाती है वह अग्नि के निमित्त कही गई है और दक्षिण भाग में जो आहुति दी जाती है उस को सोम अर्थात् जल के निमित्त कहा है। यह वर्णन वस्तुओं के स्वाभाविक गुणों का प्रकाशक है और इसके पाठ से इस यथार्थ ज्ञान की रक्षा होती है।

फिर वेदी के मध्य में जो दो आहुतियां दी जाती हैं उन को प्रजापति और इन्द्र अर्थात् गृहस्थी और ऐश्वर्यवान् के निमित्त कहा गया है। फिर व्याहृति की चार आहुतियों का वर्णन है। इन चारों में ईश्वर के अनेक नाम लेकर उस की महिमा प्रकाश करने के लिये इन चार आहुतियों का विधान है फिर स्विष्टकृत् नाम एक आहुति एक मन्त्र से देने का विधान है उस मन्त्र का तात्पर्य यह है कि हमारी कामनाएँ सिद्ध हों। भौतिक वा शारीरिक प्रायश्चित्त का उत्तम साधन अग्नि है। मनुष्य अल्पज्ञ और न्यूनाधिक काम करने वाला वा भूलने वाला है इस का भी उपदेश है।

फिर प्राजापत्याहुति को मौन कर के देने का विधान है। मौन करने का अभिप्राय यह है कि मन में उस मन्त्र पर विशेष विचार किया जाय। वास्तव में यह समाप्ति की आहुति है, इस के आगे जो चार आज्याहुति और अष्ट आज्याहुति लिखी हैं वे विकल्प से कई संस्कारों में दी जाती हैं। पूर्व इसके कि विकल्प की आहुतियां, जो कि मुख्य अङ्ग नहीं हैं, आरम्भ हों प्रजापति की आहुति पर यज्ञ समाप्त समझा जाता है अर्थात् समाप्ति पर मौन होकर आहुति देने का विधान है, जिस का अभिप्राय यह है कि यज्ञ करने वाला यज्ञ का मुख्य उद्देश्य जो प्राजापत्य अर्थात् प्रजा के पालन माता, पिता, गुरु, उपदेशक और राजा हैं उनकी उन्नति का साधन यज्ञ है इस प्रकार समझें।

## आज्याहुति के चार मन्त्रों का तात्पर्य्य

( १ ) पहिले मन्त्र में अग्नि को दीर्घायु तथा बल का कारण बताया है और यह सब जानते हैं कि जब तक शरीर में अग्नितत्त्व प्रधान रहता है तब तक ही यौवन अवस्था बनी रहती है। जब अग्नितत्त्व शरीर में मन्द हो जाता है तब वृद्ध अवस्था आरम्भ हो जाती है। इस मन्त्र में, दुष्ट विषैले दृश्य तथा अदृश्य जीव जन्तु, अग्नि से दूर भागते हैं इसका भी उपदेश मिलता है। सिंह, सर्प, भालू, मच्छर आदि अग्नि की ज्वाला से निस्सन्देह भागते हैं और अदृश्य जन्तु जिनको रोगजन्तु वा Germs कहते हैं वह भी आग से भागते हैं।

( २ ) इस मन्त्र में अग्नि को शोधक बतलाया है और इसी बात को लेकर आज यूरोप के विद्वान् प्लेग आदि से ग्रस्त घरों में अग्नि के जलाने पर ज़ोर दे रहे हैं। यह अग्नि का शुद्धि करने का गुण एकदेशीय नहीं किन्तु सर्वदेशीय है, इसको दर्शाने के लिये मन्त्र में कहा गया है कि ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और पांचवें अतिशूद्र अर्थात् सब मनुष्यों के रोगों का शमन अग्निहोत्र करता है। जो लोग कहते हैं कि वेद में शूद्रों के लिये यज्ञ अथवा संस्कार करने का विधान नहीं है वे इस मन्त्र को भली प्रकार पढ़ें। पांच जन का दूसरा अर्थ वह है जो पण्डित शिवशङ्करजी काव्यतीर्थ ने किया है अर्थात् गोरे, पीले, काले, ताम्रवर्णी तथा भूरे रंग के मनुष्य। इससे भी भू-लोक के मनुष्यमात्र को यज्ञ का अधिकार है यही सिद्ध होता है।

( ३ ) यहां अग्नि से परमेश्वर के गुणों का वर्णन है कि वह परमात्मा चेतन होने से शुभकामना करने वाला है और सब का पतितपावन है उसी के नियमों पर चल कर एक नीच से नीच मनुष्य उन्नति को प्राप्त हो सकता है, क्योंकि मन्त्र में 'मयि' शब्द के प्रयोग से पाया जाता है कि एक तुच्छ व्यक्ति उसकी उपासना तथा यज्ञ आदि के करने से उन्नत होसकता है।

( ४ ) चौथा मन्त्र भी ईश्वर प्रार्थना सम्बन्धी है और उसका अर्थ तथा व्याख्या पहिले आ चुकी है।

## अष्ट-आज्याहुतियों के मन्त्रों का तात्पर्य्य

( १ ) पहिले मन्त्र में राजदण्ड का महत्त्व दर्शाते हुए बतलाया गया है कि लोग किसी से द्वेष, जो कि सर्व पापों का मूल है, न करें।

(२) दूसरे मन्त्र में प्रभात समय में अग्निहोत्र करने का विधान किया गया है और क्षत्रिय आदि राजपुरुषों को यज्ञ आदि की रक्षा के लिये यज्ञस्थल पर बुला कर बैठाने का विधान है ताकि क्षत्रिय आदि शासकजनों के विद्यमान होने से कोई दुष्टजन किसी प्रकार का उपद्रव न कर सके।

(३) तीसरे मन्त्र में राजा आदि शासक पुरुषों से प्रत्यक्ष होकर बात चीत करने का विधान है। ताकि वह भली प्रकार यजमानों की इच्छानुसार सुप्रबन्ध कर सकें।

(४) चौथे मन्त्र में बतलाया है कि ईश्वर-उपासना और अग्निहोत्र कर्म्म से आयु की वृद्धि होती है यह बात याद रखने योग्य है।

(५) पांचवें मन्त्र में बतलाया गया है कि यज्ञ आदि शुभ कर्मों के करने में अनेक प्रकार के विघ्न मनुष्यों को प्राप्त होते हैं और वर्तमान काल में उन विघ्नों का शमन सदाचारी विद्वान् ही कर सकते हैं। इसलिये कई प्रकार के विघ्नों को दूर करने के लिये सदाचारी विद्वानों का आश्रय लेना चाहिये।

(६) छठे मन्त्र में यज्ञ का अग्नि, प्रायश्चित्त योग्य पुरुषों के दोषों का निवारक कहा गया है।

(७) सातवें मन्त्र में तीन अर्थात् अधम, मध्यम और उत्तम प्रकार के विघ्नों को बतलाते हुए उनके नाश करने का उपाय, ईश्वर की आज्ञा का पालन बतलाया गया है। वास्तव में पाप, दुःख और विघ्न क्या है? सृष्टिनियम अथवा ईश्वरीय आज्ञा के अनुकूल न चलना। पाप पहिले बीजरूप से मन में उत्पन्न होता है फिर वाणी द्वारा शाखारूप में आता है और कायिक कर्म द्वारा फलरूपी अवस्था को प्राप्त होता है। मानसिक पाप अधम अवस्था में, वाणी के पाप मध्यम अवस्था में और कायिक पाप उत्तम अवस्था में समझने चाहियें।

(८) आठवें मन्त्र में मनुष्य की उन्नति का रहस्य बतलाया गया है कि जो लोग परस्पर छल नहीं करते, एक दूसरे की सहायता करते और एक उद्देश्य को लक्ष्य में रखने वाले होते हैं वही यज्ञादि श्रेष्ठ कर्मों को कर सकते हैं दूसरे नहीं कर सकते।

### वामदेव्य गान–व्याख्या

( १ ) पहिले मन्त्र में दो प्रश्न हैं–पहिला यह कि परमात्मा की अनुकूलता और स्वरक्षा किस प्रकार मनुष्य को प्राप्त हो सकती है ? उसके उत्तर में कहा गया है कि श्रेष्ठ बुद्धियुक्त बर्ताव से अर्थात् बुद्धि, बल और स्वाश्रयावलम्बन का महत्व दर्शाया गया है।

( २ ) दूसरे मन्त्र में दिखलाया गया है कि शारीरिक बल का मुख्य साधन अन्न है।

( ३ ) तीसरे मन्त्र में परमात्मा को ही तारक (saviour) वा रक्षक कहा गया है। किसी मनुष्य को रक्षक और तारक न मानने का इसमें उपदेश है। एक ईश्वर को रक्षक तथा तारक मानना यह सच्चा विश्वास आत्मिक–बल का परम साधन है।

इन तीन मन्त्रों में, जो सामगायन सम्बन्धी हैं, अक्षर गणित (Algebra) के मूल सिद्धान्तों का बोधन कराया गया है, क्योंकि अक्षरों के ऊपर १, २, ३ और "रा" आदि चिह्न ( मूलवेद में ) किये गये हैं जैसे कि अक्षरगणित वा बीज-गणित में देखते हैं। बम्बई के महात्मा श्री पण्डित बालकृष्णजी शास्त्री ने ऋग्वेदादि भाष्यभूमिका के गुजराती अनुवाद में इसी विषय को उत्तमता से सिद्ध किया है।

### हवनयज्ञ शब्द का विगाड़ हाईजीन है

रथ बनाना, गृह बनाना, सड़कें बनाना, विमान रचना आदि सब यज्ञ हैं, जैसा कि वेदमन्त्रों से स्पष्ट होता है पर वह कर्म जिसके द्वारा शारीरिक तथा मानसिक उन्नति सब प्रजा की मुख्य करके हो उसको हवनयज्ञ कहा गया है और उसका महत्व सब से अधिक है। इसका यह अर्थ नहीं है कि हवनयज्ञ करने पर रेल, तार, विमान, घर, सड़क आदि बनाने की ज़रूरत नहीं रहती, किन्तु जैसे शरीर में नेत्र होने से कान, नाक, हस्त, पग आदि सबकी ज़रूरत रहती है पर नेत्रों को प्रधान इन्द्रिय कहने में आता है। इसी प्रकार "हवनयज्ञ" अनेक यज्ञों में प्रधान यज्ञ है। यह वायु शुद्धि और मानसिक प्रसन्नता का प्रबल साधन है।

अंग्रेज़ी भाषा में जो हाईजिन शब्द है उसके अर्थ स्वास्थ्यरक्षा के हैं, निःसन्देह, जैसा कि श्री डाक्टर संगतरामजी का कथन है, वह हवनयजन का अपभ्रंश है। प्रयोजन हाईजिन और हवनयज्ञ का मुख्य करके एक ही है अर्थात् स्वास्थ्यरक्षा।

*देशरत्न महात्मा स्वामी रामतीर्थजी का पूर्वपक्ष और हमारा उत्तरपक्षः—*

बहुतसे वर्ष हुए कि हम मथुरा आर्यसमाज के उत्सव पर गये थे उस समय हमें शान्ति-आश्रम मथुरा की तरफ़ से "ए प्रपोजल फ्राम दी शान्ति-आश्रम" नाम की एक अंग्रेज़ी लघु पुस्तक मिली जिसमें महात्मा रामतीर्थजी एम० ए० ने अपने स्वतन्त्र विचार हवन के विरुद्ध दर्शाए हुए थे। उनके उत्तर देने के लिए हमारे पास बंगाल आदि से पत्र आए अतः हमने स्वामी रामतीर्थजी के लेख का उत्तर आर्यमुसाफिर मेगज़ीन (जो उर्दू का मासिक जालन्धर से निकलता था) में प्रकाशित करके उसकी कापी उक्त स्वामीजी की सेवा में भिजवादी, जब कि वे भारतवर्ष में काम कर रहे थे। उनकी मृत्यु के बहुत पीछे किसी भद्रपुरुष ने बंबई से उनके ही विचार लिख कर हमें बड़ौदा उत्तर के लिये भेज दिए। उस समय हमने श्री हकीम ताराचन्दजी प्रधान, आर्यसमाज गुजरात पंजाब से वह कापी आर्यमुसाफिर मे० की मंगवा भेजी जिस में हमारे उत्तर थे और जो उनके फाइल में सुरक्षित थी, उसी उर्दू लेख का हिन्दी अनुवाद करके हमने इसी संस्कारचन्द्रिका के हवनयज्ञ के विषय में प्रश्नोत्तर के रूप में प्रकरण की व्याख्या में प्रकाशित कर दिया है। इसमें प्रश्न वा पूर्वपक्ष तो उक्त स्वामीजी का और उत्तरपक्ष हमारा समझना चाहिये। महात्मा स्वा० रामतीर्थजी अमेरिका की उस भूमि से होकर यहां आये थे जिसमें स्वतन्त्र मतभेद रखते हुए सब विद्वान् सर्वोपकारी कामों में एक दूसरे को मित्र समझते हैं। हम इस विषय में उनसे युक्ति और प्रमाण द्वारा (अपने तुच्छ विचारानुसार) मतभेद रखने पर भी उनको माननीय देशरत्न समझते हैं और न कभी उक्त महात्माजी का मतलब था कि विद्वान् लोग उनके सब ही लेखों वा विचारों को विना युक्ति और प्रमाण मान लें और कौन जानता है कि यदि वह आज जीवित होते तो मद्रास के महाविद्वान् करनेल किंग, आई० एम० एस० की युक्तियों से अपना मत बदल लेते।

(प्रश्न) हवन करने वाले कहते हैं कि हवन वायु को शुद्ध करता और सुगन्ध फैलाता है हमारे विचार में यह बड़ी खेंच तान है। सुगन्ध सूंघने में

रोचक है और अन्य सर्व मादक द्रव्यों की न्याईं उस क्षण में बल देती है और पीछे निर्बलता उत्पन्न करती है। और सुगन्ध, हवन से बहुत न्यून उत्पन्न होती है। सबसे अधिक "कार्बनडाई अक्साईड" पैदा होती है जो हानिकारक है। एक समय था जब कि भारतवर्ष में जंगल अधिक और मनुष्य-संख्या बहुत न्यून थी। उन दिनों घी और अन्य "हाईड्रो कार्बन" पदार्थों का जलाना वनस्पति की वृद्धि में कुछ थोड़ा सा साहाय्यकारी हो सकता था। इसलिये कि इससे "कार्बनडाई अक्साईड" जो वनस्पति का वायु रूप भोजन है उत्पन्न होता था, परन्तु आज कल दशा सर्वथा परिवर्तित हो गई है। सच पूछो तो हमारे यहां जङ्गल नहीं रहे और देश में आबादी घनी हो गई जिस कारण वायु में अत्यन्त "कार्बनडाई अक्साईड" उपस्थित रहता है जो कि लोगों को सुस्त बना देता है। इन दिनों भारतवासियों को अधिक आक्सीजन और "ओज़ून" की आवश्यकता है नाकि "कार्बनडाई अक्साईड" की।

(उत्तर) जो यह कथन है कि सुगन्ध सूंघने में रोचक है और अन्य मादक द्रव्यों की न्याईं उस क्षण में बल देती और पीछे निर्बलता उत्पन्न कर देती है इन शब्दों के अन्दर एक भ्रान्ति काम कर रही है। प्रतीत होता है कि प्रश्न-कर्त्ता हवन अथवा जंगल की सुगन्धित वायु और अतर की सुगन्ध को एक ही अर्थों में ले रहे हैं। वास्तव में सब जानते हैं, कि जंगल अथवा उद्यान की सुगन्धित वायु के सूंघने से मस्तिष्क को बल और मनको आनन्द मिलता है और पीछे भी कोई निर्बलता उत्पन्न नहीं होती। जो मनुष्य प्रतिदिन प्रातःकाल वायु सेवन करने का स्वभाव रखते हैं, वे इस के साक्षी हो सकते हैं। यह सच है कि फूल अथवा अतर को नाक के निकट लगा कर नित्य सूंघने से नज़ला या जुकाम पैदा हो सकता है और उसका कारण यह है कि मर्यादा से रहित बहुत सुगन्ध निकट होने से अन्दर चली जाती है और इसलिये कि विना वायु संसर्ग के केवल फूल ही सूंघा जाता है। इसीलिये बुद्धिमान् और अनुभवी पुरुषों ने गुलदस्ते सूंघने के बजाय फूलों के कुण्ड कुछ दूरी पर रक्खे रहें ऐसा नियम किया है और उस दूर से आनेवाली हवा का श्वास लिया जाय जिस में उन की सुगन्ध बस गई है। ऐसी हवा का सूंघना पीछे नज़ला या जुकाम नहीं करता। कई अंग्रेज़ अपनी कोठियों के इर्द गिर्द फूल दूर दूर रखते हैं ताकि उनकी सुगन्धि अकेली मस्तिष्क में आने के स्थान में हवा से होकर आवे और

हवा में गुजरते समय हवा साथ मिल जाय ताकि वह तीव्र सुगन्ध ख़राबी पैदा न करे। अतर औषधि के तौर पर उपयोग में लाना दूर से अधिक लाभकारी हो सकता है। अतर और फूल को निकट से सूंघने से दोष उत्पन्न हो सकता है। यूक्लिप्टस ऑयल को अकेला सूंघने के स्थान में एक दो बिन्दु रूमाल पर छिड़क कर रूमाल को कोट की पाकेट में दूर रक्खा जाता है ताकि थोड़ी थोड़ी सुगन्धि हवा के साथ मिल कर आती रहे और इससे डाक्टर लोग नज़ले और जुकाम को दूर करते हैं।

जिस प्रकार हरएक वस्तु का योग्य व्यवहार सदैव लाभदायक हुआ करता है उसी प्रकार किसी सुगन्धि अथवा फूल था अतर के विषय में जानना चाहिये। अनुभव द्वारा प्रत्येक मनुष्य इस बात का निर्णय कर सकता है, कि विधिपूर्वक अर्थात् घृत तथा सुगन्धित द्रव्यों द्वारा हवन से उत्पन्न होने वाली सुगन्धि कभी भी आरम्भ में सुख और पीछे दुःख नहीं देती। कौन कहता है कि मकान के दर्वाज़े बन्द करके हवन करो जिससे तुम को केवल ऐसी सुगन्धि के सूंघने का अवसर मिले जिस में वायु मिला हुआ नहीं। विधिपूर्वक हवन या तो खुली जगह में या दर्वाज़े खोल कर किया जाता है और उस दशा में हवन से उत्पन्न होने वाली सुगन्धि के साथ वायु पर्य्याप्त मिल जाती है। कभी भी किसी मनुष्य के लिये वह सुगन्धित वायु जो हवन द्वारा उत्पन्न होता है आरम्भ में बल और अन्त में निर्बलता का कारण नहीं हुआ और घृत सुगन्धि की तीव्रता और उस तीव्रता के कारण उत्पन्न होने वाले रोगों को निःसन्देह शमन करता है।

यह जो शङ्का की जाती है कि हवन से सुगन्धि बहुत थोड़ी उत्पन्न होती और सब से अधिक "कार्बनडाई अक्साईड" पैदा होता है। इसके उत्तर में पहिले यह सोचना चाहिये कि प्रश्नकर्त्ता सुगन्धि की उत्पत्ति को तो स्वीकार करता है, हम आगे चलकर दिखायेंगे कि सुगन्धि भी कम नहीं किन्तु अधिक उत्पन्न होती है। प्रश्नकर्त्ता इस बात को सिद्ध करने के लिये कि "कार्बनडाई अक्साईड" अधिक उत्पन्न होता है किसी सायंस की पुस्तक का प्रमाण तो देते ही नहीं। क्या कोई भी किसी पदार्थविज्ञान अथवा रसायनशास्त्र की पुस्तक का प्रमाण देकर कह सकता है कि चन्दन, घी, खांड, गिलोय, कपूर, केशर, अगर, तगर, मुश्कवाला, जटामांसी, धूप, गूगल, लोबान और यवादि को प्रदीप्त अग्नि में जलाने से "कार्बनडाई अक्साईड" की अधिक उत्पत्ति

होती है और सुगन्धि उसकी अपेक्षा बहुत कम। नासिका इन्द्रिय रखने वाला प्रत्येक मनुष्य हवन के स्थान में सुगन्धि अधिक प्रतीत करता है न कि दुर्गन्धि।

हां यह ठीक है कि जलने की क्रिया से "कार्बनडाई अक्साईड" भी उत्पन्न हुआ करता है किन्तु इसका परिमाण भिन्न भिन्न वस्तुओं के जलने से भिन्न भिन्न प्रकार का होता है न कि एक जैसा। तम्बाकू, लालमिर्च, गन्धक, कोयला, घी और चन्दन प्रत्येक वस्तु जल सकती है परन्तु प्रत्येक के जलने से समान परिमाण में "कार्बनडाई अक्साईड" का उत्पन्न होना कोई विद्वान् नहीं मान सकता। यतः—हवन में सुगन्धित द्रव्य, जो डिसइनफेक्टेंट तथा रोगनाशक हैं, जलते हैं इसलिये आक्सीजन और ओज़ून (शुद्ध तथा सुगन्धित वायु) कार्बन-डाई अक्साईड" की अपेक्षा बहुत उत्पन्न होता है। बाग़ अथवा फुलवाड़ी के अन्दर जब हम सैर करते हैं तो वहां भी हवन भूमि की तरह आक्सीजन वा प्राणवायु और ओज़ून बहुत होता है परन्तु उसका यह अर्थ नहीं कि "कार्बन-डाई अक्साईड" का अत्यन्त अभाव होता है।

सृष्टि में यह अद्भुत नियम है कि "कार्बनडाई अक्साईड" यदि साधारण अथवा स्वच्छ वायु के साथ मिला हो तो भी बीमारी अथवा दोष का कारण नहीं होता किन्तु जब दुर्गन्धि अथवा सड़ांद के साथ मिला हुआ हो तो उस समय दोष उत्पन्न करता है। हमारे कथन की पुष्टि "हाईजिन" नामक पुस्तक से, जो डाक्टर जे० लैननाटर एम० ए० एम० डी० आर० एच० फ़र्थ० एफ० आर० सी० एस० कृत से होती है, यह लंडन के लांगमैन ग्रीन एण्ड को० ने प्रकाशित की है, उसके पृष्ठ १३ पर लिखा है कि:—

"यद्यपि बहुत काल ऐसी कोठरियों में ठहरे रहना जिसमें बहुतसे आदमी हों अथवा खिड़कियां पर्याप्त न हों और जिनका वायु विशेष करके दोषयुक्त हो उनमें "कार्बोनिक एसिड" वायु अधिक परिमाण में होता है। और जिन स्थानों से शिरःपीड़ा, मूर्छा, शिर चकराना आदि रोग उत्पन्न होजाते हैं उनका कारण गरमी अथवा "कार्बनडाई अक्साईड" की उपस्थिति ही नहीं है। यह दोष वास्तव में वायु के अन्दर आक्सीजन वा प्राणवायु के न्यून होजाने से और कुछ वायु में मानुषी अथवा पशु प्राणियों के मलिन अणुओं के कारण, जो फेफड़ों वा त्वचा द्वारा निकलते हैं, पैदा होते हैं"।

फिर इस बात को दिखाने के लिये कि मनुष्य अथवा पशुओं के मलिन अणुओं का परिणाम कहांतक हानिकारक होता है, डा० लैननाटर उसी पृष्ठ पर लिखते हैं कि:—

"उस वायु का दम लेने से जिसमें मलिन अणु मिल रहे हों भारीपन, आलस्य, शिर:पीड़ा आदि रोग उत्पन्न होते हैं। पशुओं पर जो प्रयोग (तजुरबे) किये गये उनमें वाष्प और 'कार्बोनिकडाई अक्साईड' को वायु से पृथक् कर लिया गया, केवल मलिन अणुओं को हवा में मिला हुवा रहने दिया तो प्रतीत हुआ कि यह मलिन अणुओं से युक्त वायु बड़ा विषमय है यहांतक कि एक चूहा ४५ मिनट में मर गया"।

पश्चिमीय इन प्रमाणों से हम यह कह सकते हैं कि "कार्बनडाई अक्साईड" तो हानिकारक नहीं, किन्तु मलिनता के अणु हैं और इन मलिन अणुओं को हलका करके दूर दूर तक भगा देने में हवन करने अथवा अग्नि के जलाने के सिवाय और कोई उत्तम साधन है ही नहीं। हवन के यह लाभ हैं:—

(१) हवन करने से सुगन्धि फैलती है जिसकी साक्षी प्रत्येक नासिका रखने वाला नीरोग मनुष्य दे सकता है और इस सुगन्धि के कारण वायु में आक्सीजन तथा ओज़ून भर जाता है। (२) "कार्बनडाई अक्साईड" हवन करने से नाममात्र उत्पन्न होती है वह स्वयं किसी प्रकार के रोग का कारण नहीं होता, जैसा कि हम ऊपर डा० नाटर के लेख से दिखा चुके हैं। (३) वे मलिन-अणु जो अत्यन्त विषमय होते हैं और जिनके कारण चूहे तक मर जाते हैं उनको हलका और सूक्ष्म बना कर घरों से बाहर अन्तरिक्ष में पहुंचाने का साधन हवन की अग्नि है।

प्रश्नकर्त्ता ने जो यह कहा था कि "कार्बनडाई अक्साईड" ही मनुष्यों को आलसी बना देता है सो यह बात सर्वांश में ठीक नहीं जैसा कि हाईजिन के प्रसिद्धकर्त्ता के लेखानुसार, मनुष्यों अथवा पशुओं के मलिन अणु आलस आदि अनेक रोगों के कारण होते हैं। यत: प्रश्नकर्त्ता कहते हैं कि आज कल लोगों को आक्सीजन और ओज़ून की ज़रूरत है अत: हम हाईजिन के प्रमाणों से दिखाना चाहते हैं कि आक्सीजन और और ओज़ून क्या वहां मिलता है जहां सुगन्धि होती है अथवा और कहीं पर?

"यह गैस ( धूम ) बहुत भारी होती है पानी में यह घुल जाती है स्थान और ऋतु के अनुसार यह सदैव वायु में उपस्थित रहती है। लंडन की गलियों में प्रति सहस्र भाग पीछे ३६ अंश के परिमाण में पाई जाती है और ग्रामीण स्थानों अथवा पहाड़ों की चोटियों पर प्रतिसहस्र, ३ अंश के परिमाण में उपस्थित रहती है"।

यदि स्वच्छ वायु के १००० भाग हों तो उसमें ४ भाग कार्बोनिक एसिड गैस के सदव पाये जायेंगे जब तक कार्बोनिक एसिड गैस इस अवधि से बढ़ न जाय तब तक यह वायु को विषमय नहीं करता ( देखो पृष्ठ ४० नाटरकृत हाईजिन )। इससे यह बात प्रकट है कि हवन की सुगन्धि के साथ जो बहुत अल्प परिमाण में कार्बनडाई अक्साईड उत्पन्न होता है उसका होना ज़रूरी है और सदैव निर्मल वायु में भी प्रति सहस्र ४ अंश के परिमाण में पाया ही जाता है।

" आक्सीजन की एक बदली हुई दशा जो कि वायुमंडल में थोड़ी २ पाई जाती है उसका नाम 'ओज़न' है। यह उपयोगी गैस है और एक प्रकार की तीव्र आक्सीजन है, निर्मल वायु में यह बहुत अधिक पाई जाती है और उन स्थलों में जहां पर मनुष्य अथवा पशुओं की मलिनता के अणु बहुत हों वहां यह अत्यन्त न्यून पाई जाती है और जहां पर मनुष्य अथवा पशु बहुत बसे हुए हैं वहां भी कम होती है। जब कभी वायु में बिजली का प्रसार हो तब ओज़न पैदा हो जाता है। फिर यही ओज़न साधारण आक्सीजन के रूप में अग्नि की क्रिया से बदल जाता है। ओज़न की पहिचान उसकी गन्ध है जो कि बहुत तीक्ष्ण होती है यहांतक कि यदि वायु के पच्चीस लाख भाग हों और उसमें ओज़न का भाग एक हो तो फिर भी उसकी उपस्थिति प्रकट हो सकती है। जङ्गल का खुला वायु और समुद्र के वायु में उसकी तीव्रता विशेष करके प्रतीत होती है" ( देखो हाईजिन नाटरकृत पृष्ठ ३० )।

इससे प्रकट होता है कि जिसको पश्चिमीय डाक्टरों की परिभाषा में "ओज़न" कहा गया है उसको संस्कृत भाषा में सुगन्धित वायु अथवा शुद्ध वायु कहते हैं और आक्सीजन गैस का "प्राणवायु" नाम है।

ओज़न निर्मल वायु में मिली रहती है, जङ्गल और समुद्र के तट पर उसको उष्णता दी जाय तो यह ओज़न आक्सीजन का रूप बन जाती है, परन्तु उसकी सुगन्धि यहांतक तीव्र होती है कि—२५००००० ( पच्चीस लाख ) भागों में एक भाग होने पर भी अपना प्रभाव प्रकट किये बिना नहीं रहेगी।

इसी कारण थोड़े भी सुगन्धित द्रव्यों का हवन किया हुआ सुगन्धि को सर्वत्र मकान में अथवा गली कूचों में फैला देता है और जिस प्रकार जङ्गल अथवा बाग़ की हवा से मस्तिष्क आनन्द प्राप्त करता है उसी प्रकार उस स्थल की वायु से, जहां हवन होरहा अथवा होचुका है, मस्तिष्क आनन्द अनुभव करने लग जाता है अतएव हवन करने से निस्सन्देह ओज़ून और आक्सीजन की वृद्धि होती है।

अब हम यह दिखाना चाहते हैं कि (Carbonic Acid or Carbondi Oxide,) "कारबोनिक एसिड वा कार्वनडाई अक्साईड" कहां कहां पाया जाता है और उसकी पहचान किस प्रकार हो सकती है ? सोडावाटर के कारख़ानों में जहां "कारबोनिक एसिड" बहुत तय्यार होता है वहां की वायु में प्रतिसहस्र भाग में दश भागों तक मिलता है। जब "कारबोनिक एसिड" सहस्र भागों में पचहत्तर भाग पाया जावे तो उस समय यह विषरूप हो जाता है और जब सहस्र भाग पीछे पन्द्रह भाग इस के वायु में हों, तो शिरः-पीड़ा, मूर्च्छा, सिर चकराना और श्वास उखड़ने की बीमारियां पैदा हो जाती हैं। जब प्रति सहस्र दश भागों तक पाया जावे तब तो स्वास्थ्य पर कोई विशेष दुष्प्रभाव नहीं दिखाता। जब बहुत परिमाण में हो तब मूर्च्छारोग उत्पन्न कर देता है। हम सब उस दुर्गन्धित वायु को जानते हैं जो कि बिना खिड़कियों के कमरों वा उन कोठरियों से आती है जिनमें बहुतसे मनुष्य तङ्ग बैठे हुए रहते हैं। जब "कारबोनिक एसिड" सहस्र भाग पीछे छः दशमलव के परिमाण में हो तो इसके होने का पता तक नहीं प्रतीत होता, क्योंकि इतना परिमाण वायु के साथ मिल कर प्रतीत होने वाली दुर्गन्धि नहीं बनती और इतने परिमाण का हवा में होना आवश्यकीय है और यह परिमाण हानिकारक नहीं। जब कि "कार्बोनिक एसिड" इस परिमाण से बढ़ जाता है तब साथ के मलिन अणु, जो हवा में होते हैं, प्रतीत होने लगते हैं।" (देखो हाईजिन पृष्ठ १३)।

जो लोग कहा करते हैं कि हवन करने से "कार्वनडाई अक्साईड" बहुत पैदा होता है वह कभी भी किसी सायंसदां का प्रमाण नहीं दे सकते। उपरोक्त लेख से यह प्रकट है कि जब "कार्बोनिक एसिड" अथवा "कार्बनडाई अक्साईड" मर्यादा से अधिक बढ़ जाता है, तब मलिन अणु नासिका द्वारा दुर्गन्धि के रूप में प्रतीत होने लगते हैं और प्रति सहस्र अणु भाग छः दशमलव के परिमाण में

उस का रहना कुछ भी हानि नहीं करता। अतः हवन करते समय अथवा उस के पश्चात् कोई भी मनुष्य कभी दुर्गन्धि प्रतीत नहीं करता इसलिये पूर्वोक्त पश्चिमीयप्रमाण द्वारा कह सकते हैं कि हवन करने से "कार्बनडाई अक्साईड" कभी भी अधिक उत्पन्न नहीं होता जिससे कि हानि के भय की सम्भावना हो, प्रत्युत बड़ी भारी सुगन्धि फैलती है जो कि सर्वथा रोगनिवारक है।

यूरोपादि में जितने प्रकार आजकल वायुशुद्धि के प्रचलित हैं, उनमें प्रायः "फायर स्टोव्ज़" * ( अंगीठियाँ ) का उपयोग किया जाता है ताकि दूषित वायु उष्ण होकर फैले और हलका बन कर गृह की खिड़की अथवा भिन्न मार्गों से दूर निकल जावे और उसकी जगह तात्कालिक ठण्डी वायु नीचे के द्वारों से आ सके। यही नियम हवन के करने में पाया जाता है। भेद इतना है कि स्टोव्ज़ ( अँगीठी ) की दशा में आकाश में सुगन्धि नहीं फैल सकती जब कि हवन की दशा में घर और वायुमण्डल सुगन्धि से महक उठता है।

( प्रश्न ) गन्धक जलाने तथा फेनाइल छिड़कने से रोग के त्रसरेणु तथा जन्तु नष्ट होते हैं इसलिये हवन के साथ इन का भी उपयोग किया जाय तो अधिक लाभ रहेगा।

( उत्तर ) गन्धक के जलाने अथवा फेनाइल के छिड़कने की आवश्यकता नहीं, हवन का करना ही पर्य्याप्त है। गन्धक जलाने से कई प्रकार के रोगोत्पादक अणु दूर हो सकते हैं किन्तु गन्धक की जो विलक्षण दुर्गन्धि है वह मस्तिष्क के लिये बहुत हानिकारक है और गन्धक का धूम लेने से खांसी तथा छींकें आती हैं। यह प्रत्येक मनुष्य प्रत्यक्ष अनुभव करता है जब कि वह दीवासलाई की सींक का धूआँ असावधानी से ले बैठता है। फेनाइल में अति दुर्गन्ध होती है और जहां पर यह छिड़का जाय वहां पर आने वाले मनुष्य को अवश्य शिरः-पीड़ा प्रतीत होने लगती है, इसलिये इसके उपयोग की आवश्यकता नहीं। हवन की सामग्री गन्धक और फेनाइल से बढ़ कर गुणदायक होने पर किसी प्रकार के रोग को, जो कि गन्धक या फेनाइल, खांसी और शिरःपीड़ा के रूप में करते हैं, नहीं करती। जो लोग गरम कपड़ों अथवा जेब में फेनाइल की गोलियां रखते हैं वे कभी भी उसकी भयङ्कर दुर्गन्धि से बच नहीं सकते। जेब में जटा-मांसी वा कपूरकचरी वा नागरमोथा वा कपूर की टिकिया रखना सर्वोत्तम है।

* Fire Stoves.